मरनेके पूर्व ही एक दूसरेके सिर तोडकर स्वयं मर जायेंगे। ऐसा नाश न हो, इसलिये वेद कहता है कि अपनी शक्तिसे चलो और परस्पर सहायक बनकर अपनी उन्नतिका साधन करो।

## पेटकी पाचक शक्ति।

मनुष्यके शरीरमें रोगबीजोंका प्रवेश तब होता है जब उसकी पाचन शक्ति बिगडी होती है। इसकी सूचना देनेके लिये षष्ठ मंत्रमें कहा है—

**अग्निः प्राणान् संदधाति ।** ( सू. ३१, मं. ६ )

' जाठर अग्नि- अन्नका पाचन करनेवाला उदर स्थानका अग्नि ही- प्राणोंका सम्यक्तया धारण करता है । ' अन्य कोई साधन नहीं है जिससे प्राणोंका धारण अच्छी प्रकार हो जावे। इसलिये जो लोग दीर्घ जीवनके इच्छुक हैं वे व्यायाम तथा अन्यान्य योग साधनादि द्वारा अपनी पाचन शक्ति अच्छी प्रदीप्त करें । ऐसा करनेसे शरीरमें जो समर्थता आवेगी वही रोगोंको दूर रखेगी और पाप आने न देगी।

दूसरी बात यह है कि जाठर अग्निके बिगाडसे यकृत, हृदय और मस्तिष्कका बिगाड होता है । मस्तिष्कके बिगाडसे विचारोंमें परिवर्तन होता है अर्थात् मनुष्य पापकर्ममें प्रवृत्त होता है । यदि पाचक शक्ति ठीक रही, तो रोग आदि वैसे प्रबल नहीं होते । इसलिये पापों और रोगोंसे बचनेके लिये तथा दीर्घायुष्यकी प्राप्तिके लिये मनुष्य अपनी पाचन शक्ति उत्तम प्रदीप्त करे । इसी मंत्रमें और कहा है—

**चन्द्रः प्राणेन संहितः ।** ( सू. ३१, मं. ६ )

' चन्द्र प्राणसे मिला है । ' यहां ' चन्द्र ' शब्दके तीन अर्थ हैं, ( १ ) वनस्पतिसे उत्पन्न हुआ अन्न, ( २ ) वनस्पतियोंके फलादिकोंका रस, ( ३ ) और मन । प्राणसे इन तीनोंका घनिष्ट संबंध है । यहां वनस्पतिसे प्राप्त होनेवाला शाकभोजन प्राण स्थिर करणेके लिये आवश्यक बतानेसे मांसादि सेवन दीर्घ जीवनके लिये अनिष्ट होनेका उपदेश स्वयं ही प्राप्त होता है । पाठक इसका अवश्य विचार करें।

## सूर्यका वीर्य ।

सूर्यमें बडी भारी जीवन विद्युत् है, उसको अपने अन्दर संगृहित करनेसे नीरोगता और दीर्घ जीवन प्राप्त हो सकता है। इस विषयमें सप्तम मंत्रका कथन यह है—

**देवाः विश्वतोवीर्यं प्राणेन समैरयन् ।** ( सू. ३१, मं. ७ )

' देव सब प्रकारके वीर्यसे युक्त सूर्यको प्राणके साथ संबंधित करते हैं । ' इसी अनुष्ठानसे देव ( **निर्जराः** ) जरारहित और ( **अ-मराः** ) मरणरहित हुए हैं । इसलिये जो लोग अपने प्राणके अन्दर सूर्यकी जीवन विद्युत्का धारण करेंगे, वे भी उक्त सिद्धि प्राप्त कर सकते हैं । सूर्यप्रकाशमें खडे होकर या बैठकर दीर्घश्वसन द्वारा सूर्यकी विद्युत् प्राणके अन्दर लेनेसे अपने अन्दर सूर्यका वीर्य आ जाता है; इसी प्रकार नंगे शरीर सूर्यातपस्नान करनेसे भी चमडीके अन्दर सौरविद्युत्का प्रवेश हो जाता है । इसी प्रकार विविध योजनाओं द्वारा सौर विद्युत्से लाभ उठाया जा सकता है। पाठक इसका विचार करके लाभ उठावें।

## दीर्घायु प्राप्त करनेवाले ।

जो ( **आयुष्मन्** ) दीर्घ आयुवाले मनुष्य हैं, अर्थात् विना प्रयत्न जो दीर्घ आयुवाले हुए हैं, तथा जो ( **आयुष्कृत** ) प्रयत्नसे दीर्घ आयु प्राप्त करनेवाले हैं, अर्थात् योगादि अनुष्ठान द्वारा जिन्होंने दीर्घ आयु प्राप्त की है, ( **प्राणतां प्राणेन** ) प्राणकी प्रबल शक्तिसे युक्त पुरुषोंका प्राण कैसा चलता है इस सबका विचार करके मनुष्य दीर्घ आयु प्राप्त करनेके उपाय जान सकता है । ये ऊपर कहे मनुष्य अपना दैनिक व्यवहार कैसा करते हैं, किस ढंगके व्यवहारसे इन्होंने दीर्घ आयु कमाई, इसका ज्ञान प्राप्त करके, उनके उदाहरण अपने सन्मुख रखकर, तदनुसार अपना व्यवहार करना चाहिये। ( **इह एव भव** ) इस प्रकार इस भूलोकमें दीर्घकालतक रहना चाहिये और ( **मा मृथाः** ) शीघ्र मरना उचित नहीं । यह उपदेश मं. ८ और ९ में है ।

अपने राष्ट्रमें तथा अन्य देशोंमें जहां जहां दीर्घायु, नीरोग, बलवान्, निष्पाप और सच्छील लोग होंगे, उनके जीवन चरित्र देखकर उनके जीवनसे उचित बोध प्राप्त करना चाहिये। और उससे लाभ उठाना चाहिये ।

## औषधिरस ।

दशम मंत्रमें औषधियोंके रसका सेवन करके दीर्घायुष्यकी प्राप्ति करनेका उपदेश है—

**ओषधीनां रसेन आयुष** ( ३१, मं. १० )

' औषधियोंके रससे हम दीर्घायुसे संयुक्त होंगे ।' इसमें दीर्घायुष्यका प्राप्तिका संबंध औषधियोंके रस प्राशन करनेके साथ बताया है। इसी सूक्तमें छठे मंत्रके विधानके साथ इसकी तुलना कीजिये।

अन्तिम मंत्रमें कहा है, कि जिस प्रकार ' वृष्टि होनेसे वृक्षवनस्पति आदिक उगते हैं और उन्नतिको प्राप्त करते हैं उसी प्रकार हम पूर्वोक्त साधनसे ( **वयं अमृताः उदस्थाम** ) हम अमर होकर सब प्रकारकी उन्नति प्राप्त करेंगे । ' ( मं. ११ )

यह सत्य है कि जो इस सूक्तमें लिखा अनुष्ठान करेंगे वे इस प्रकारकी सिद्धि प्राप्त करेंगे। इसमें कोई सन्देह ही नहीं है। वेदमें क्रमपूर्वक अनुष्ठान कहा है ऐसे जो अनेक सूक्त हैं उनमेंसे यह एक है। इसके मननसे वेदकी उपदेश करनेकी शैलीका भी ज्ञान हो सकता है । पाठक इसका मनन करें और अनुष्ठान करके लाभ उठावें ।

॥ यहां षष्ठ अनुवाक समाप्त ॥

॥ तृतीय काण्ड समाप्त ॥

# अथर्ववेदका सुबोध भाष्य।

## तृतीय काण्डकी विषयसूची।